या तोहफे के तौर पर ) दी और इसके बाद सभों की इच्छानुसार दोनों भाई उठ कर उसी कमरे में चले गये जो एक तौर पर उनके बैठने या रहने का स्थान हो चुका था। इस समय रात घण्टे भर से कुछ कम बाकी थी।

दोनों कुमारों को उस कमरे में बैठे पहर भर से ज्यादे बीत गया मगर किसी ने आ कर खबर न ली कि वे दोनों क्या कर रहे हैं और उन्हें किसी चीज की जरूरत है या नहीं। आखिर राह देखते देखते लाचार हो कर दोनों कुमार कमरे के बाहर निकले और बाग में चारो तरफ सन्नाटा देख कर उन्हें बड़ा ही ताज्जुब हुआ। इस समय न तो उस बाग में कोई आदमी था और न ब्याह शादी के सामान में से कुछ दिखाई देता था, यहां तक कि उस सगमर्मर के चबूतरे पर भी ( जिस पर ब्याह का मड़वा था ) हर तरह से सफाई थी और यह नहीं मालूम होता था कि आज रात को इस पर कुछ हुआ था।

बेशक यह बात ताज्जुब की थी बल्कि इससे भी बढ़ कर यह बात ताज्जुब की थी कि दिन भर बीत जाने पर भी किसी ने इनकी खबर न ली। जरूरी कामों से छुट्टी पा कर दोनों कुमारों ने बावली में स्नान ध्यान किया और दो चार फल जो कुछ उस बगीचे में मिल सके खा कर उसी पर सन्तोष किया।

दोनों भाइयों ने तरह तरह के सोच विचार में दिन तो ज्यों त्यों कर के बिता दिया मगर सन्ध्या होते होते जो कुछ वहां पर उन्होंने देखा उसके बर्दाश्त करने की ताकत उन दोनों के कोमल कलेजों में न थी।

सन्ध्या होने में थोड़ी ही देर थी जब उन दोनों ने उस बुड्ढे दारोगा को तेजी के साथ अपनी तरफ आते हुए देखा। उसकी सूरत पर हवाई उड़ रही थी और वह घबड़ाया हुआ सा

मालूम पड़ रहा था। आने के साथ ही उसने कुंअर इन्द्रजीत-सिंह की तरफ देख के कहा, "बड़ा अंधेर हो गया! आज का दिन हम लोगों के लिये प्रलय का दिन था इसी लिये आपकी सेवा में कोई उपस्थित न हो सका!"

इन्द्रजीत०। (घबड़ाहट और ताज्जुब के साथ) क्या हुआ?

दारोगा०। आश्चर्य है कि इसी बाग में दो दो खून हो गये और आपको कुछ मालूम न हुआ?

इन्द्रजीत०। (चौंक कर) कहा और कौन मारा गया?

दारोगा०। (हाथ का इशारा कर के) उस पेड़ के नीचे चल कर देखने से आपको मालूम होगा कि एक दुष्ट ने इन्द्रानी और आनन्दी को इस दुनिया से उठा दिया! लेकिन बड़ी कारीगरी से मैंने खुनी को गिरफ्तार कर लिया है।

यह एक ऐसी बात थी जिसने इन्द्रजीतसिंह और आनन्द-सिंह के होश उड़ा दिये। दोनों घबड़ाये हुए उस बुड्ढे दारोगा के साथ पूरब तरफ चले गये और एक पेड़ के नीचे इन्द्रानी और आनन्दी की लाश देखी। उनके बदन में कपड़े और गहने सब वही थे जो आज रात को व्याह के समय कुमार ने देखे थे, और पास ही एक पेड़ के साथ बंधा हुआ नानक भी उसी जगह मौजूद था। उन दोनों लाशों को देखने के साथ ही इन्द्रजीतसिंह ने नानक से पूछा—"क्या इन दोनों को तूने मारा है?"

इसके जवाब में नानक ने कहा, "हां, इन दोनों को मैं ही ने मारा है और इनाम पाने का काम किया है, ये दोनों बड़ी ही शैतान थीं!!"

## ॥ अठारहवां हिस्सा समाप्त ॥